जे सरूप अरिहंत को, सिद्ध सरूप वली जेह ।
तेहवो आतम रूप छै, तिणमें नहीं संदेह ॥ २१९ ॥
चेतन द्रव्य साधरमता, तेणे करी एक सरूप ।
भेद भाव इणमें नहीं, एहवो चेतन भूप ॥ २२० ॥
धन्य जगत में ते नर, जे रमे आत्म सरूप ।
निज सरूप जेणे नवि लह्युं, ते पडिया भव कूप ॥ २२१ ॥
चेतन द्रव्य सभावथी, आतम सिद्ध समान ।
परजाये करी फेरजे, ते सवी कर्म विधान ॥ २२२ ॥
तेणे कारण अरिहंत का, द्रव्य गुण परजाय ।
ध्यान करंता तेहनुं, आतम निर्मल थाय ॥ २२३ ॥
परम गुणी परमात्मा, तेहना ध्यान पसाय ।
भेद भाव दूरे टले, एम कहे त्रिभुवन राय ॥ २२४ ॥
जेह ध्यान अरिहंत को, सोही आतम ध्यान ।
फेर कछु इणमें नहीं, एहीज परम निधान ॥ २२५ ॥
एम विचार हिरदे धरी, सम्यक् दृष्टि जेह ।
सावधा निज रूप में, मगन रहे नित्य तेह ॥ २२६ ॥
आतम हित साधक पुरुष, सम्यकवंत सुजाण ।
कहा विचार मन में करे, वरणावुं सुणो गुण खाण ॥२२७॥
जेह कुटुंब परिवार सहु, बेठे है निज पास ।
तिनको मोह छोडाववा, एणी परे बोले भास ॥ २२८ ॥
एह शरीर आश्रित छे, तुम मुज मातने तात ।
तेणे कारण तुमकुं कहुं, अब निसुणो एक वात ॥ २२९ ॥

एतो दिन शरीर एह, होत तुमारा जेह ।
अब तुमारा नाहीं है, भली परे जाणो तेह ॥ २३० ॥
अब एह शरीर का, आयुर्बल थिति जेह ।
पूरण भइ अब नवी रह, किणविध राखी तेह ॥ २३१ ॥
थिति परमाणे ते रहे, अधिक न रहे केणी भात ।
तो तम ममता छोडजी, ए ममजण की वात ॥ २३२ ॥
जो अब एह शरीर की, ममता करिये भाय ।
प्रीति राखीये तेहसु, दु ख दायक वह थाय ॥ २३ ॥
सुर असुरो का देह ए, इन्द्रादिक को जेह ।
सब ही विनाशक एह छे, तो क्यु करवो नेह ॥ २३४ ॥
इन्द्रादिक सुर महाबली, अतिशय शक्ति धरत ।
थिति पुरण थये तेह पण, खीण एक कोइ न रहत ॥२३५॥
इन्द्रादिक सुर जेह छे, तिणकी ऋद्धि अपार ।
बत्रीश लाख विमान के, सवी सुर आणाकार ॥ २३६ ॥
तीन लख छत्रीश सहस छे, महा बलवत जुजार
आतम रक्षक जेहना, अनमिप रहे हुशियार ॥ २३७ ॥
सात कटक बलनो धणी, ऋद्धि तणो नहीं पार ।
सामानिक सुरवर प्रमुख, जिहा छे बहु विस्तार ॥ २३८ ॥
एहवा पराक्रम का धणी, जब थिति पूरण होय ।
काल पिशाच जब सग्रहे, राखी न सके कोय ॥ २३९ ॥
काल कृतात के आगले, किसका चले न जोर ।
मोहे मुझ्या प्राणिया, टलवता करे सोर ॥ २४० ॥

तेणे कारण मावित्र तुम, तजो मोह कुं दूर ।
शमता भाव अंगीकरी, धर्म करो थई शूर ॥ २४१ ॥
पुद्गल रचना कारमी, विणसंता नहीं वार ।
ते ऊपर ममता किसी, धर्म करो जगसार ॥ २४२ ॥
झूठा एह संसार छे, तिणकुं जाणो सांच ।
भूल अनादि अज्ञान की, मोह करावे नाच ॥ २४३ ॥
करम संजोग आवी मले, थिति पाके सहु जाय ।
कोड़ जतन करीये कदा, पण खिन एक न रहाय ॥ २४४ ॥
स्वप्न सरीखा भोग छे, ऋद्धि चपला चमकार ।
डाभ अणी जल बिंदु सम, आयु अथिर संसार ॥ २४५ ॥
ते जाणो तमे शुभपरे, छंडो ममता जाल ।
आतमहित अंगीकरी, पाप करो विसराल ॥ २४६ ॥
राग दशा थी जीव कुं, निविड़ करम होय बंध ।
चली दुर्गति मां जई पडे, जीहां दुःखना बहु धंध ॥२४७॥
मुज उपर बहु मोह थी, तुमकुं अति दुःख थाय ।
पण आयु पुरण थये, किसीशुं ते न रखाय ॥ २४८ ॥
अलप काल आयु तुमे, देखो दृष्टि निहाल ।
संबंध नहीं तुम मुज विचे, मैं फिरता संसार ॥ २४९ ॥
भावी भाव संबंध थी, मैं भया तुमारा पुत्र ।
पंथी मेलाप तेणी परे, ए संसारह सूत्र ॥ २५० ॥
एणी विध सवि संसारी जीव, भटके चिहुं गति मांही ।
कर्म संबंधे आवी मले, पण न रहे थिर क्यांही ॥ २५१ ॥

एह सरूप ससार का, प्रत्यक्ष तुम देखाय ।
तेण कारण ममता तजि, धर्म करो चित लाय ॥ २५२ ॥
पुन्य सजोगे पामीया, नरभव अति सुखकार ।
धर्म सामग्री सवि मली, सफल करो अवतार ॥ २५३ ॥
काल आहेडी जगत म, भमतो दिवस ने रात ।
तुमकु पण ग्रहशे कदा, ए साचो अवदात ॥ २५४ ॥
एम जाणी ममार की, ममता कीजे दूर ।
समता भाव अगीकरो, जेम लहो सुख भर पूर ॥ २५५ ॥
धरम धरम जग सहु करे, पण तम न लहे मरम ।
शुद्ध धरम समज्या विना, नवि मिटे तस भरम ॥ २५६ ॥
फटिक मणि निरमल जीशो, चेतन को जे स्वभाव ।
धर्म वस्तुगत तेह छे, अवर सवे परभाव ॥ २५७ ॥
राग द्वेष की परिणति, विषय कषाय सजोग ।
मलीन भया करमे करी, जनम मरण आभोग ॥ २५८ ॥
मोह करम की गेहलता, मिथ्या दृष्टि अध ।
ममतासु माचे सदा, न लहे निजगुण सग ॥ २५९ ॥
तीन कारण तुमकु कहु, सुणो एक चित लगाय ।
ममता छाडो मूलथी, जेम तुमकु सुख थाय ॥ २६० ॥
परम पच परमेष्टि को, समरण अति सुखदाय ।
अति आदर थी कीजिये, जेहथी भव दु ख जाय ॥२६१॥
अरिहत सिद्ध परमातमा, शुद्ध सरूपी जेह ।
तेहना ध्यान प्रभाव थी, प्रगटे निज गुण रेह ॥ २६२ ॥

श्री जिन धरम पसाय थी, हुइ मुज निर्मल बुद्ध ।
आतम भली परें ओलखी, अब करुं तेहनी शुद्ध ॥ २६३ ॥
तुमे पण एह अंगी करो, श्री जिनवर को धर्म ।
निज आतम कुं भली परें, जाणि लहो सवी मर्म ॥ २६२ ॥
और सबे भ्रम जाल है, दुःखदायक सवी साज ।
तिनकी ममता त्यागके, अब साधो निज काज ॥ २६५ ॥
भव भव मेली मूकीयाः धन कुटुंब संजोग ।
वार अनंता अनुभव्या, सवि संजोग विजोग ॥ २६६ ॥
अज्ञानी ए आतमा, जिस जिम गति में जाय ।
ममतावश त्यां तेहवो, हुई रही बहु दुःख पाय ॥ २६७ ॥
महातम ए सवी मोह को, किण विध कह्यो न जाय ।
अनंतकाल एणी परे भमे, जन्म मरण दुःख दाय ॥ २६८ ॥
एम पुद्गल परजाय जेह, सर्व विनाशी जाण ।
चेतन अविनाशी सदा, ए ना लखे अजाण ॥ २६९ ॥
मिथ्या मोहने वश थई, झूठे को भी साच ।
कहे तिहां अचरज कीशो, भव मंडप को नाच ॥ २७० ॥
जीनको मोह गली गयो, भेद ज्ञान लही सार ।
पुद्गल की परिणति विषे, नवि राचे निरधार ॥ २७१ ॥
भिन्न लखे आतम थकी, पुद्गल की परजाय ।
किमही चलाव्यो नवि चले, कशी परे ते न ठगाय ॥२७२॥
भया यथारथ ज्ञान जब, जाणे निज परभाव ।
थिरता भई निज रूपमें, नवी रुचे तस परभाव ॥ २७३ ॥

मात तात तुमकु कही, ए सब साची बात।
ते चित्त मे धरज्यो सदा, सफल करो अवदात ॥ २७४ ॥
मुजकु तुम साथे हतो, एता दिन सबध ।
अब ते सवी पूरण हुओ, भावी भाव प्रबध ॥ २७५ ॥
निकल्प राइ तुमे मत करो, धर्म करो थइ धीर ।
मे पण आतम साधना, करु निज मन करी धीर ॥२७६॥
आतम कारज साधजो, तुमकु उचित है सार ।
मोह न करो किसी कारणे, जिणथी दु.ख अपार ॥२७७॥
सहज स्वरूप जे आपणो, ते छे आपणी पास ।
नही किसी सु जाचना, नहीं परकी किसी आस ॥२७८॥
आपना घर माही अछे, महा अमूल्य निधान ।
ते सभालो शुभ परें, चिंतन करो सुनिधान ॥ ॥२७९ ॥
जन्म मरण का दु ख टले, जब निरखे निजरूप ।
अनुक्रमे अविचल पद लहं, प्रगटे सिद्ध सरूप ॥ २८० ॥
निज सरूप जाण्या विना, जीव भमे ससार ।
जब निज रूप पिछाणीओ, तब लहे भव को पार ॥ २८१ ॥
सकल पदारथ जगत के, जाणण देखणहार ।
प्रत्यक्ष भिन्न शरीर सु, ज्ञायक चेतन सार ॥ २८२ ॥
दृष्टात एक सुणो इहा, बारमा स्वर्ग को देव ।
कोतुक मिश मध्यलोक मे, आवी वसियो हव ॥ २८३ ॥
कोइक रक पुरुष तणी, शरीर परजाय में सोय ।
पैसी खेल कर कीधा, ते देखो सहु कोय ॥ २८४ ॥

कबहीक रान में जाय के, काष्ट की भारी लेय ।
  नगरमें वेचन चालियो, मस्तके धरीने तेह ॥ २८५ ॥
करे मजुरी कोइ दिन, कबहीक मांगे भीख ।
  कबहीक पर सेवा विषे, दक्ष थई धरे शीख ॥ २८६ ॥
कबहीक नाटकीयो हुई, रीझवे नगर को वृंद ।
  कबहीक वणिक बनी इसो, करे वेपार अमंद ॥ २८७ ॥
कबहीक माल गुमाय के, रुदन करे बहु तेह ।
  कबहीक नफा पाय के, हास्य विनोद अछेह ॥ २८८ ॥
एणी विध खेल करे घणा, पुत्र पुत्री परिवार ।
  स्त्री आदिक साथे रहे, नगर मांही तेणी वार ॥ २८९ ॥
वैरी कटक आव्यु घणुं, नासण लाग्या लोक ।
  तब ते सुर एम चिंतवे, इहां होशे बहु शोक ॥ २९० ॥
एम विचार करी सवे, चाले आधी रात ।
  एक पुत्र कुं कांध पर, बीजाकुं ग्रहे हाथ ॥ २९१ ॥
घरवाखरको पोटलो, स्त्री लहे शिर परी तेह ।
  पुत्रीकुं आगल करी, एणी पेरे चाले तेह ॥ २९२ ॥
फाटे तूटे गोदडां, तीण की बांधी गांठ ।
  शिर धरी ते आपणे, एणीविध तीहांथी नाठ ॥ २९३ ॥
मारग चालतां तेहने, वाट वटाऊ मले जेह ।
  पूछे कीहां चाल्या तुमे, तब एम भांखे तेह ॥ २९४ ॥
नगर अमारुं घेरीयुं, वयरी लश्कर आय ।
  तीण कारण अमे नाशीया, लही कुटुंब समवाय ॥ २९५ ॥

कोइक गाम में जायके, जिम तिम करु गुजरान।
करम विपाक वने इमा, तेणे करी भया हेरान ॥ २९६ ॥
एम अनेक प्रकार का, खेल करे जगमाही।
पण चित्त म जाणे इश्यु, मे सदा सुख माही ॥ २९७ ॥
मैंतो धारमा कल्प को, देव महा ऋद्धिवत।
अनोपम सुख विलसु सदा, अदभुत ए विरतत ॥ २९८ ॥
॥ चेष्टा जे मे करी, ते सवि कौतुक काज।
रक परजाय धारण करी, तीणको ए सवी साज ॥ २९९ ॥
जेम सुर गृह चरित्रनो, नवी धरे ममता भाव।
दीन भाव पण नवी करे, चितवे निज सुरभाव ॥ ३०० ॥
एणीविध पर परजाय मे, मे जे चेष्टा करत।
पण निज शुद्ध सरूप कु, कबहु नहीं विसरत ॥ ३०१ ॥
शुद्ध हमारो रूप है, शोभित सिद्ध समान।
केवल लक्ष्मी को धणी, गुण अनत निधान ॥ ३०२ ॥
एणी पर गृह सरूप को, अनुभव किधो बहुवार।
अब किणविध सुन भय नहीं, ए जाणो निरधार ॥ ३०३ ॥
अब आगे निज नारी कु, समजावे शुभ रीत।
ममता न करो गृह की, न करो पुद्गल प्रीत ॥ ३०४ ॥
थिति पुरण भइ गृह की, अब रणे की नाही।
तो क्यु मोह धरो घणो, दुःख करना दिल माही ॥ ३०५ ॥
मेरा तेरा सबध जे, इता दिन का होय।
बध पट को न करी शक, एणीविध जाणो सोय ॥ ३०६ ॥

एह शरीर असार छे, विणसंता नही वार ।
थिति बल सवि पूरण हुआ, खीणमें होयगी छार ॥ ३०७ ॥
तीण कारण तुमकुं कहुं, म धरो इणकी आश ।
गरज सरे नही ताहरी इनका होये अब नाश ॥ ३०८ ॥
एम जाणी ममता तजी, धरम करो धरी प्रीत ।
जेम आतम सुख संपजे, ए उत्तम की रीत ॥ ३०९ ॥
काल जगत में सहु शीरे, गाफल रहेणा नांही ।
कबहीक तुजकुं पण ग्रहे, संशय इणमें नांही ॥ ३१० ॥
तुं मुज प्यारी नारी छे, ए सवी मोह विलास ।
भोग विटंबना जाणीये, आतम गुण को नाश ॥ ३११ ॥
स्त्री भरतार संजोग जे, भव नाटक एह जाण ।
चेतन तुज मुज सारीखो, कर्म विचित्र वखाण ॥ ३१२ ॥
एम विचार चित्त में धरी, ममता मूको दूर ।
निज स्वारथ साधन भणी, धर्म करो थइ शूर ॥ ३१३ ॥
जो मुज ऊपर राग छे, तो करो धरम में सहाज ।
इणे अवसर तुज उचित है, ए समो अवर न काज ॥ ३१४ ॥
धरम उपदेश एणी परे, तेरा हित के काज ।
मैं कह्यो करुणा लायके, तेणे साधो शिवराज ॥ ३१५ ॥
फोगट खेद न कीजिये, कर्म बंध बहु थाय ।
जाणी एम ममता तजी, धर्म करो सुखदाय ॥ ३१६ ।
हवे निज कुटुंब भणी कहे, हितशिक्षा सुविचार ।
ममता मोह छोडाववा, एणीविध करे उपगार ॥ ३१७ ।

सुणो कुटुंब परिवार सहु, कहु तुमकु हित लाय ।
आउ थिति पूरण भई, एह शरीर की भाय ॥ ३१८ ॥
तेणे कारण मुज उपरे, राग न करना कोय ।
राग कर्या दु ख उपजे, गरज न सरशे जोय ॥ ३१९ ॥
एह तिथि समार की, पखीका मेलाप ।
खीण खीण मे उडी चले, क्या करना सताप ॥ ३२० ॥
कोण रह्या इहा थीर थइ, रेहणहार नहीं कोय ।
प्रत्यक्ष दीसे इणीपर, तुमे पण जाणो सोय ॥ ३२१ ॥
मेरे तुम सहु साथ सु, क्षमा भाव छे सार ।
आणदमा तुम सहु रहो, धर्म उपर धरो प्यार ॥ ३२२ ॥
भव सायर मा बूडता, ना कोइ राखणहार ।
धर्म एक प्रवहण समो, केवली भाखित सार । ३२३ ॥
ए सेवो तुम चित धरी, जेम पामो सुख सार ।
दुरगति सवि दूरे टले, अनुक्रमे भव निस्तार ॥ ३२४ ॥
एम कुटुंब परिवार कु, समजावी अवदात ।
पछी पुत्र बोलाय के, भाखे एणी परे बात ॥ ३२५ ॥
सुणो पुत्र शाणा तुमे, केहणे को ए सार ।
मोह न करवो माहरो, एह अथिर समार ॥ ३२६ ॥
श्री जिन धर्म अगी करो, सेवो धरी बहुराग ।
तुमकु सुखदायक घणो, लहेशो महा सोभाग ॥ ३२७ ॥
व्यावहारिक सबध थी, आणा मानो सार ।
तेणे कारण तुमने कहु, धारो चित मझार ॥ ३२८ ॥

प्रथम देव गुरु धर्म की, करो अति गाढ प्रतीत ।
मित्राई करो सुजन की, धर्मीसुं धरो प्रीत ॥ ३२९ ॥
दान शियल तप भावना, धर्म ए चार प्रकार ।
राग धरो नित्य एहसुं, करो शक्ति अनुसार ॥ ३३० ॥
सजन तथा परजन विषे, भेदविज्ञान जेम होय ।
एह उपाय करो सदा, शिव सुखदायक सोय ॥ ३३१ ॥
जे संसारी प्राणिआ, मगन रहे संसार ।
प्रीत न कीजिये तेह की, ममता दुरनिवार ॥ ३३२ ॥
रागी जीव की संगते, एह संसार मझार ।
काल अनादि भटकतां, कीम ही न लहीये पार ॥ ३३३ ॥
रागे राग दशा वधे, तेम वली विषय विकार ।
ममता मूर्छा ब वधे, ए दुर्गति दातार ॥ ३३४ ॥
तेणे संसारी जीव की, तजी संगत दिलधार ।
ज्ञानवंत पुरुषां तणी, करो संगति सुविचार ॥ ३३५ ॥
धर्मात्मा पुरुष तणी, संगते बहु गुण थाय ।
जश कीर्ति वाधे घणी, परिणति सुधरे भाय ॥ ३३६ ॥
एम अनेक गुण संपजे, एह लोक में सुखकार ।
वली परलोक में पामीये, स्वर्गादिक सुखसार ॥ ३३७ ॥
वली उत्तम पुरुषतणी, संगते लहीये धर्म ।
धर्म आराधी अनुक्रमे, पामीये शिवपुर सर्म ॥ ३३८ ॥
धरमी उत्तम पुरुष की, संगति सुखनी खाण ।
दोष सकल दूरे टले, अनुक्रमें पद निर्वाण ॥ ३३९ ॥

एणी विध तुमकू हितभणी, वचन कथा सुरसाल।
जो तुमकू मच्चा लगे, तो कीजो चित्त विशाल ॥ ३४० ॥
दया भाव चित्त आणके, मैं कहा धर्म विचार।
जो तुम हृदय मा धारशो, तो लेशो सुख अपार ॥ ३४१ ॥
एम सरवु समजाय के, सब से अलगा होय।
अजमर दरसी आपणा, चित्त मे चिंते सोय ॥ ३४२ ॥
आयु अल्प निज जाण के, समकित दृष्टिवंत।
दान पुन्य करणा जीके, निज हाथे करे संत ॥ ३४३ ॥
महाव्रत धरी मुनिवरा, सम्यग ज्ञान सयुक्त।
धारक दशविध धर्मना, पंच समिति त्रण गुप्त ॥ ३४४ ॥
बाह्य अभ्यंतर ग्रंथि जे, तेहथी न्यारा जेह।
बहुश्रुत आगम अथना, मर्म लहे सहु तेह ॥ ३४५ ॥
एहवा उत्तम गुरु तणो, पुन्य थी जोग जो होय।
अन्तर खुली एकान्त मे, निशल्य भाव होय सोय ॥ ३४६ ॥
एहवा उत्तम पुरुषनो, जोग कदी नवी होय।
तो समकित दृष्टि पुरुष, महा गंभीर ते जोय ॥ ३४७ ॥
एहवा उत्तम पुरुष के, आगे अपनी बात।
हृदय खोल कर कीजिये, मरम सकल अवदात ॥ ३४८ ॥
जोग जीव उत्तम जीके, भव भीरु महाभाग्य।
एहजो जोग न होय कदा, कहेणे को नहीं लाग ॥ ३४९ ॥
अपना मन मे चितवे, दुष्ट करम वश जेह।
पाप करम जे होय गया, बहु विध निंदे तेह ॥ ३५० ॥

श्री अरिहंत परमातमा, वली श्री सिद्ध भगवंत ।
ज्ञानवंत मुनिराजनी, वली सुर समकित वंत ॥ ३५१ ॥
इत्यादिक महा पुरुष की, साख करी सुविशाल ।
वली निज आतम साखसुं, दुरित सवे अगराल ॥ ३५२ ॥
मिथ्या दुष्कृत भली परे, दीजे त्रिकरण शुद्ध ।
एणी विध पवित्र थई पछे, कीजे निर्मल बुद्ध ॥ ३५३ ॥
अवश्य मरण निज मन विषे, भास न हुवे जाम ।
सर्व परिग्रह त्याग के, आहार चार तजे ताम ॥ ३५४ ॥
जो कदि निर्णय नवी हुवे, मरण तणो मन मांही ।
तो मरजादा कीजिये, इतर काल की तांही ॥ ३५५ ॥
सर्व आरंभ परिग्रह सहु, तिनको कीजे त्याग ।
चारे आहार वली पचखिये, इणविध करी महाभाग॥ ३५६ ॥
हवे ते समकित दृष्टिवंत, थिर करी मन वच काय ।
खाट थी नीचे उतरी, सावधान अति थाय ॥ ३५७ ॥
सिंह परे निर्भय थइ, करे निज आतम काज ।
मोक्ष लक्ष्मी वरवा भणी, लेवा शिवपुर राज ॥ ३५८ ॥
जिम महा सुभट संग्राम मां, वैरी जीतण काज ।
रण भूमिमें संचरे, करता अतीह दीग्गाज ॥ ३५९ ॥
इणीविध समकितवंत जे, करी थिरता परिणाम ।
आकुलता अंशे नहीं, धीरज तणुं ते धाम ॥ ३६० ॥
शुद्ध उपयोग मां वरततो, आतमगुण अनुराग ।
परमातम के ध्यान में, लीन और सब त्याग ॥ ३६१ ॥

ध्याता ध्येयनी एकता, ध्यान करता होय।
आतम होय परमातमा, एम जाणे ते मोय ॥ ३६२ ॥
सम्यग्दृष्टि शुभमति, शिवसुख चाह तेह।
रागादि परीणाममाँ, खिण नवी वर्ते तेह ॥ ३६३ ॥
किणही पदार्थ की नहीं, वछा तस चितमाह।
मोक्ष लक्ष्मी वरवा भणी, वरतो अति उछाह ॥ ३६४ ॥
एणीविध भाव विचारता, काल पुरण करे मोय।
आकुलता किणविध नहीं निराकुल थिर होय ॥ ३६५ ॥
आतमसुख आणदमय, शांत सुधारस कुंड।
तामे ते जीली रहे, आतम वीरज उदड ॥ ३६६ ॥
आतम सुख स्वाधीन छे, और न एह समान।
एम जाणी निजरूप म, वरते वरी बहुमान ॥ ३६७ ॥
एम आणदमा वरतता, शांत परिणाम सयुक्त।
आयु निज पुरण करी, मरण लहे मतिव्रत ॥ ३६८ ॥
एह समाधि प्रभावथी, इन्द्रादिक की रुद्ध।
उत्तम पदवी ते लहे, सर्व काज को सिद्ध ॥ ३६९ ॥
महा विभूति पायके विचरता भगवान्।
वली केवली मुनिराजने, वद स्तव बहु मान ॥ ३७० ॥
सुरलोके शाश्वत प्रभु, नित्य भक्ति करे ताम।
कल्याणक जिनराजना, ओच्छव करत उलाम ॥ ३७१ ॥
नदीगर आदे घणा, तीरथ वद सार।
समकित निर्मल ते करे, सफल करे अवतार ॥ ३७२ ॥

सुर आयु पुरण करी, तिहां थी चवीने तेह ।
मनुष्य गति उत्तम कुले, जनम लहे भवी तेह ॥ ३७३ ॥
राज्य ऋद्धि सुख भोगवी, सद्गुरु पासे तेह ।
संजम धर्म अंगीकरी, गुरु सेवे धरी नेह ॥ ३७४ ॥
शुद्ध चरण परिणाम थी, अति विशुद्धता थाय ।
क्षपक श्रेणी आरोहीने, घाती करम खपाय ॥ ३७५ ॥
केवल ज्ञान प्रगट भयो, केवल दरशन भास ।
एक समय त्रण कालकी, सब वस्तु प्रकाश ॥ ३७६ ॥
सादि अनंत तिथि करी, अविचल सुख निरधार ।
वचन अगोचर एह छे, किणविध लहीये पार ॥ ३७७ ॥
महिमा मरण समाधिनो, जाणो अति गुणगेह ।
तिण कारण भवी प्राणिया, उद्यम करीये तेह ॥ ३७८ ॥
एणविध मरण समाधि को, संक्षेपे सुविचार ।
दुहा भास रचना करी, निज परने उपगार ॥ ३७९ ॥
मरण समाधि विचारनी, प्रति भली मुज एक ।
तिण में समाधि मरण को, वर्णव कियो अति छेक ॥ ३८० ॥
पण भाषा मरुदेश की, तिणमें लखीयो तेह ।
तिण कारण सुगम करी, दुहा बंध कियो एह ॥ ३८१ ॥
अल्पमति अनुसारथी, विन उपयोगे जेह ।
विरुद्ध भव लखियो जिके, मिथ्या दुष्कृत तेह ॥ ३८२ ॥

॥ इति समाधि विचार ॥

# श्रावक के बारह व्रतों का संक्षिप्त वर्णन.

## सम्यक्त्व.

सबसे पहले श्रीजिनेश्वर देव के फरमाये हुए तत्त्वों मे अटूट श्रद्धा रखने रूप सम्यक्त्व को धारण करना चाहिये। जिसको श्रीवीतराग स्वरूपवाले देव की, निष्पाप जीवनवाले, निष्पाप मार्ग को बतानेवाले सद्गुरु की, और नय प्रमाण से प्रमाणित श्रीवीतराग भगवान के फरमाये हुए, दुर्गति से बचाने वाले, सुगति को देनेवाले, अहिंसा मूल धर्म की तन से. मन से वचन से यथाशक्ति आराधना करके व्यक्त करना चाहिये। सम्यक्त्व की शुद्ध भूमिका में ही श्रावक धर्म रूप सफल कल्प वृक्ष पैदा होता है। विना संख्या के बिंदु निष्फल होते हैं, वैसे ही सम्यक्त्व हीन आचरण भी कामयाब नहीं होते। आत्म दर्शन में पहिला, और संख्या मे चौथा गुणस्थानक सम्यक्त्व है।

## बारह व्रतों के नाम

सम्यक्त्व को धारण किये बाद ५ अणुव्रत, ३ गुणव्रत, ४ शिक्षाव्रत लेने चाहिये, जिनके नाम इस प्रकार हैं। १—स्थूल प्राणातिपात विरमण। २—स्थूल मृषावादविरमण। ३—स्थूल अदत्तादान विरमण। ४—स्वदार-(पुरुष) संतोष। ५—परिग्रहपरिमाण। ये पाच अणुव्रत हैं। ६ दिक्परिमाण। ७—भोगोपभोगपरिमाण। ८—अनर्थ-

दंड, ये तीन व्रत पालनमें गुणकारी होने से गुणव्रत कहे जाते हैं। ९–सामायिक । १०–देशावकाशिक । ११–पौपधोपवास । १२–अतिथिसंविभाग । ये चार व्रत पालन की शिक्षा देनेवाले शिक्षाव्रत कहे जाते हैं।

## पहला अणुव्रत.

१–स्थूल प्राणातिपात विरमण—मोटी हिंसा से निवृत्त होना। चलते फिरते त्रस जीवों को बिना कारण और बिना अपराध मारने का त्याग पहला अणुव्रत है। इसमें श्रावक सूक्ष्म जीवों की हिंसा में, आरंभ जन्य हिंसा में, अपराधी की हिंसा में और सापेक्ष हिंसा में विवेक शील होता है। अतः वह सवा विसवा दया का अधिकारी माना जाता है।

## दूसरा अणुव्रत.

२–स्थूल मृषावाद विरमण—मोटा झूठ न बोलना। कन्या के कुल, शील विपय में, उपजाऊ अनुपजाऊ भूमि के संबंध में, गाय आदि पशुओं के संबंध में, न्यास धरोहर के संबंध में और किसी की साख भरने में, जिसमें राजा दंड करे, लोक निंदा करे, ऐसा झूठ बोलने का त्याग, और स्वदार मंत्रभेद, रहस्य-भेद, गुप्तमर्म प्रकाश, आदि न करना दूसरा अणुव्रत है। यहां हंसी मजाक मनोविनोद आदि करते समय के मृषावाद में श्रावक विवेक शील होता है।

## तीसरा अणुव्रत

३—स्थूल अदत्तादान विरमण—विना दिये हुए मोटी चीजों का न लेना। दूसरे की मालिकी की ऐसी चीजों को कि जिनके लेने से राजा दंड दे, लोकों में निंदा हो, उनको विना मालीक के दिये, न लेने का त्याग तीसरा अणुव्रत है। यहा हसी मजाक में रुमाल लकडी आदि पराई चीजों के अदत्तादान मे श्रावक विवेक शील होता है।

## चौथा अणुव्रत

४—स्वदार (पति) संतोष—अपनी धर्मपत्नी के साथ भोग भोगने में संतोष रखना। परस्त्री, वेश्या आदि का सर्वथा त्याग करना और अपनी स्त्री के साथ संतुष्ट रहना श्रावक के लिये चौथा अणुव्रत है। ठीक वैसे ही अपने पति के साथ संतुष्ट रहना परपुरुषों का सर्वथा त्याग करना श्राविकाओं के लिये चौथा अणुव्रत है।

## पाचवा अणुव्रत

५—परिग्रह परिमाण व्रत—मूर्च्छा बढानेवाले साधनों को परिग्रह कहते हैं। धन, धान्य, क्षेत्र, मकान आदि वास्तु, चांदी, सोना, बरतन आदि कुप्य, दास दासी आदि द्विपद, गाय घोड़ा आदि चतुष्पद ये नव प्रकार परिग्रह के होते हैं। उपर के नव

पदार्थों में मूर्च्छा को घटाना–परिग्रह का परिमाण करना पांचवां अणुव्रत है ।

## पहला गुण व्रत.

६–दिक्परिमाण व्रत—चार दिशा, चार विदिशा, और ऊर्ध्व दिशा और अधोदिशा, इन दशों दिशाओं में जाने आने का परिमाण करना पहेला गुण-व्रत है। तीर्थ-यात्रा के निमित्त जाने आने में परिमाण नहीं होता ।

## दूसरा गुणव्रत.

७–भोगोपभोग परिमाण व्रत—एक वार भोग में आने-वाली चीजें दाल-रोटी आदि भोग, वारंवार भोग में आनेवाली चीजें वस्त्र, वरतन, मकान आदि उपभोग। इन भोग और उपभोग के साधनों का परिमाण करना दूसरा गुणव्रत है ।

## तीसरा गुणव्रत.

८–अनर्थदंड विरमण—किसी अर्थ को सिद्ध न करनेवाली क्रिया को अनर्थ कहते हैं। जैसे किसी प्राणी को अकारण ही ताडना तर्जना करना। इस अनर्थ क्रिया का त्याग करना तीसरा गुणव्रत है ।

## पहला शिक्षाव्रत

९-सामायिक व्रत—जगत के सब जीवों में समान भाव को धारण करने से पैदा होनेवाले ज्ञान, दर्शन और चारित्र का जो आय लाभ होता है। उसे सामायिक कहते हैं। इसको ४८ मिनीट तक विधि पूर्वक धारण किया जाता है। दस मन के, दस वचन के और बारह काया के, इन ३२ दोषों के त्याग पूर्वक ४८ मिनीट तक विधि सहित धारा हुआ समभाव सामायिक पहला शिक्षाव्रत है।

## दूसरा शिक्षाव्रत

१०-देशावकाशिक व्रत—छठे व्रतमे जो दिशाओं मे लम्बा चौडा परिमाण किया जाता है। उसको एकदम सक्षेप करके कमसे कम तीन सामायिक काल तक विधिपूर्वक रहना दूसरा शिक्षाव्रत है।

## तीसरा शिक्षाव्रत

११-पौषधोपवास व्रत—पर्व तिथियों मे धर्म की पुष्टि को करने वाली, उपवास पूर्वक की हुई, क्रिया पौषध कहाती है। इसमें आहार का त्याग, शरीर सत्कार का त्याग, ब्रह्मचर्य धारण और अव्यापार वृत्ति ये चार बातें धारण की जाती हैं। इस ८ प्रहर या ८ प्रहर परिमितकाल स्वाध्याय करना तीसरा शिक्षा-व्रत है।

## चौथा शिक्षाव्रत.

१२–अतिथि संविभाग--अतिथि, साधु को कहते हैं। पंच महाव्रतधारी शुद्ध साधुओं को शुद्धवित्त और चित्त से संपादित कल्पनीय आहार-पानी वस्त्र आदि दे कर सत्कार करना चौथा शिक्षाव्रत है।

## संलेखना.

वारह व्रतों को भली प्रकार पालन करते हुए श्रावक को क्रमशः दीक्षित हो जाना चाहिये। दीक्षा के योग्य, शक्ति के अभाव में संलेखना–संथारा करना चाहिये। संलेखना का कोई नियत समय नहीं होता। आयुष्य के निकट आ जाने पर यह की जाती है इसको–अपश्चिममारणान्तिकी संलेखना भी कहते हैं।

## ग्रहणविधि.

शरीर के और कपायों के अधिक दुर्वल होने पर, श्रावक पौषधशाला में, उपवन में या अपने घर में भी एकान्त में विधिपूर्वक डाभ आदि का संथारा बिछावे, उस पर पूर्व या उत्तर दिशा की ओर मुंह करके अरिहंतों को, सिद्धों को, और धर्माचार्य को वंदन करे। देववंदन-गुरुवंदन विधिपूर्वक करे और चारों आहार का त्याग करे। अठारह पाप स्थानों की आलोचना करे।

गुरु मुख से प्रत्याख्यान करे। देव गुरु स्मरण मे, आत्म चिंतन म मनको लगाकर समाधि पूर्वक समय नितारें। आराधना सुने। जीवन पर्यंत का भवचरिम पच्चक्खाण करे।

## भवचरिम पच्चक्खाण

भव चरिम पच्चक्खाइ [ तिविह ] चउव्विहं पि आहार असण पाण खाइम साइम अण्णत्थणाभोगेण सहस्सागारेण महत्तरागारेण सव्वसमाहिवत्तियागारेण वोसिरइ।

भवचरिम पच्चक्खाण म यदि चाहें तो पानी खुला रख सक्ते हैं। नमो अरिहताण–आदि पदको रटना चाहिये। अरिहतों का शरणा, सिद्धो का शरणा, साधुओं का शरणा, केवली प्रणीत धर्म का शरणा लेना, लिवाना चाहिये। इस प्रकार श्रावक धर्म का पालन करते हुए श्रावक श्राविका सद्गति के अधिकारी होत हैं। ॐ शान्ति.।

प्रशस्ति

रसनन्दनिधीन्द्वब्दे जिनहर्षाब्धिसूरिणा ।
द्वादशव्रतसक्षेपा र्थोऽलेखि विक्रमे पुरे ॥

॥ इति संक्षिप्त बारहव्रत ॥

अर्हं

कविचक्रचक्रवर्त्तिः—श्रीमत्समयसुन्दरोपाध्याय
विरचित संस्कृत भाषानिबद्ध—

# श्रावक आराधना का अनुवाद ।

( अनुवादकः—श्रीमज्जिनहरिसागरसूरीश्वरजी महाराज )

[ मङ्गल प्रयोजनादि ]

श्रीसर्वज्ञं जिनं नत्वा, दुष्टकष्टप्रणाशनम् ।
श्रावकाराधनां वक्ष्ये, सुगमां शिष्यहेतवे ॥ १ ॥

ऐश्वर्यादि लक्ष्मी से विराजित, जगत के सब भावों को जाननेवाले, कर्मजनित दुष्ट कष्टों को मिटानेवाले रागद्वेष को जीतनेवाले श्रीजिनेश्वर भगवान् को वंदन करके उपासक शिष्यों के लिये सरल अर्थवाली-सुगम ऐसी श्रावक धर्म संबंधिनी आराधना को कहता हूं ।

इस आराधना में पांच अधिकार होते हैं—१—सम्यक्त्व की शुद्धि, २—अठारह पाप स्थानों का परिहार, ३—चोरासी लाख जीवयोनियों से क्षमायाचना, ४—किये हुए पापों की निन्दा-गर्हा आलोचना, और ५—किये हुए पुण्य कार्यों की अनुमोदना। आयुष्य के निकट आजाने पर अन्त समय में भव्यात्माओं को इन उपर लिखी पांच बातों की आराधना करनी चाहिये ।

## आराधना विधि

शुद्धता के साथ पहले 'इरियावहिया तस्स उत्तरी अन्नत्थ' कहकर एक 'लोगस्स' का काउस्सग्ग करे, प्रकट लोगस्स कहे बाद में मुहपत्ती की पडिलेहना करके दो वांदना दे। फिर—"इच्छाकारेण संदिस्सह भगवन् ! सम्मत्त सामाइय सुयसामाइय आरोवणत्थं चेइयाइं वंदावेह" इस प्रकार कह कर प्रभु प्रतिमा के सन्मुख हो खमासमण देकर आराधक कहे—'भगवन्' 'आराहण सुणावेह'—तब गुरु फरमावे 'विहिपुव्व सुणेह'।

## सम्यक्त्व शुद्धि

अरिहंतो महदेवो, जावज्जीवं सुसाहुणो गुरुणो।
जिणपण्णत्तं तत्तं, इय सम्मत्तं मए गहियं॥

चौंतीस महा अतिशयोंवाले, चौसठ इन्द्रों से पूजित, आठ महा प्रातिहार्यों से सुशोभित, अठारह दोषों से दूर रहनेवाले अनन्त ज्ञानादि गुणों से व्याप्त परमपदी सिद्धावस्था को पाने वाले, रागद्वेष रहित सर्वाधिदेव श्रीअरिहंत भगवान् ही मेरे 'देव' हैं।

हिंसा असत्य चोरी विषयसेवा और परिग्रह की मूर्छा का सर्वथा त्याग करने रूप पांच महा व्रतों को पालने वाले, आहार के बयालीस दूषणों को टालनेवाले, ईर्यासमिति आदि पांच समिति क्रियाओं में विचरनेवाले मन-वचन काया को

को स्वीकार किया हो इस भव में, अनन्त भवों में, जानते, अजानते, मन-वचन-काया इन तीन योगों से जीव विराधना हुई हो तो 'मिच्छा मि दुक्कडं देहि' ।

## चार कषाय.

क्रोध मान माया लोभ, प्रत्येक अनंतानुबंधी अप्रत्याख्यान प्रत्याख्यान-संज्वलन की चौकडियों का सेवन, कषायों का सेवन किया हो, इस भव में, अनन्त भवों में तो 'मिच्छा मि दुक्कडं देहि'।

## दो वन्धन.

पहला वन्धन राग तीन प्रकार का है—१–स्त्री पुरुष के सम्बन्ध में विषय लोलुपता रखना–कामराग, २–धन-धान्य स्वजन-पुत्र-माता-पिता प्रमुख पारिवारिक सम्बन्धियों में प्रेम रखना–स्नेहराग, और ३–विना समझे विना गुरु के वताये अपने मन माने मत पे डटे रहना—अभिनिवेष रखना—दृष्टिराग कहलाता है।

दूसरा वन्धन द्वेष भी तीन प्रकार का है—१–मन के अनुकूल काम न करनेवाले स्त्री-पुरुष-पशुओं से द्वेष करना सचित्तद्वेष, २–घट-पट-कपाट-पत्थर-घर आदि अचेतन पदार्थों में अनुकूलता के अभाव में द्वेष करना–अचित्तद्वेष, ३–अचेतन अलंकार-सतार-नगारे आदि और सचेतन उसके पहनने वजाने वाले आदि की प्रतिकूल प्रवृत्तियों में द्वेष करना–सचित्ताचित्त-द्वेष कहलाता है।

इन रागद्वेष रूप बन्धनों को इस भव में या पर भव में सेवन किया हो तो 'मिच्छा मि दुक्कड देहि'।

## बाकी के सात पाप

१२–किसी स्वार्थवश लोगों से लड़ाई करना कलह। १३–कर्कश वचनादि से कषाय वश किसी को कलंक देना अभ्याख्यान। १४–लोगों के सच्चे झूठे दूषणों को ऐरों को प्रकाशित करना–परपरिवाद। १५–दु ख प्राप्ति में–इष्टवियोग में आकुल व्याकुल होना–अरति और विषय सुख की प्राप्ति में इष्ट सयोग में हर्षातिरेक का अनुभव करना–रति। १६–राजा पंच आदि के सामने किसी की मर्म-गुप्त बात प्रकाशित करके दण्ड आदि दिलवाना–चुगलखोरी पशुन्य,। १७–किसी की रखी हुई धरोहर को हजम कर जाने की इच्छा से कपट पूर्वक झूठ बोलना माया मृषावाद। १८–मावडिय चामुण्डा चौसठ योगिनी यक्ष-घोघा क्षेत्रपाल विनायक हरि हर आदि रागद्वेष से कलुषित प्रवृत्तिवालों को देवतत्त्व की बुद्धि से मानना, योगी–सन्यासी कापालिक कापडी तापस-शिख–मुल्ला–चरित्र भ्रष्ट जैन वेशधारी पासत्थे–ओसन्ने निह्नवादि कुगुरुओं को गुरुतत्त्व की बुद्धि से मानना, मिथ्यात्वियों के प्ररूपित हिंसा आदि दोषों से दुष्ट धर्म को धर्मतत्त्व की बुद्धि से मानना, इस प्रकार कुदेव–कुगुरु कुधर्म को मानना मिथ्यात्व होता है, वह आत्मा में शल्य रूप होने से मिथ्यात्व शल्य। इन कलहादि सात पापों का इस भव में

अनन्नत भवों में आचरण किया हो 'मिच्छा मि दुक्कडं देहि'।

इस प्रकार पांच आश्रव चार कषाय दो बंधन कलहादि सात, कुल अठारह पापों का अरिहंतादि की साक्षी से गुरु महाराज के सामने आराधना करनेवाला-मिच्छा मि दुक्कडं दे।



# चौरासी लाख जीवयोनि क्षामणा.

## पांच स्थावर.

पहले पृथ्वीकाय के—स्फटिक-मणि-रत्न-मुंगे-हिंगलु हडताल-मनसिल पत्थर-सुरमा-सोना-चांदी-गेरु-खडी-आरसपान-पत्थर के टुकडे-भोडल-वस्त्र रंगने की लाल मिट्टी काली मिट्टी-उपर मिट्टी-पाषाण-खर पृथ्वी आदि अनेक भेद हैं। पृथ्वीकायिक जीवों का उत्कृष्टतः २२ हजार वर्ष का आयुष्य और अङ्गुल के असंख्यातवें हिस्से जितना मोटा शरीर होता है। एक आंवले जितने पृथ्वी खण्ड में जो जीव होते हैं, उनके शरीर यदि कबूतर के जितने मोटे हो जायँ तो, जम्बू द्वीप जितने बडे क्षेत्र में भी रह नहीं सकते। पृथ्वीकायिक जीवों की ७ लाख योनियां-उत्पत्ति स्थान हैं। इन जीवों की आरम्भादि करते हुए विराधना-हिंसा की हो इस भव में, अनंत भवों में तो 'मिच्छा मि दुक्कडं देहि'।

दूसरे जलकाय के–आकाश का–वर्षा से गिरा हुआ पानी, भूमि खोदने से निकला पानी, ओस, हिम, ओले, धूअर घनोदधि प्रमुख अनेक भेद है। अप्कायिक जीवों का उत्कृष्टायु ७ हजार वर्ष का है और शरीर प्रमाण अगुल का असख्यातवा भाग। एक जल बिंदु मे असख्याते जीव होते हैं। उनके सात लाख उत्पत्ति स्थान है। इन जीवों की आरम्भादि से हिंसा की हो इस भव मे अनन्त भवों में तो 'मिच्छा मि दुकड देहि'।

तीसरे अग्निकाय के–अग्नि, अगारे, झुम्रुरे, अग्निकण, ज्वालाए, बीजली, आदि अनेक भेद होते है। उनके तीन अहोरात्र का उत्कृष्ट आयुष्य होता है। शरीर प्रमाण अगुल के असख्यातवें हिस्से के जितना होता है। चिणोठी गुजा जितनी आग मे असख्याते जीव होते हैं। उनके सात लाख उत्पत्ति स्थान हैं। इन जीवों की जलाने बुझाने आदि के आरम्भ से इस भव मे अनन्त भवों मे हिंसा की हो तो 'मिच्छा मि दुक्कड देहि'।

चौथे वायुकाय के–गुजता वायु–शुद्धवायु–महावायु–चक्र वायु–आंधी–घनवात–तनुवात आदि अनेक भेद हैं। इनका उत्कृष्ट आयु ३ हजार वर्ष का होता है। अगुल के असख्यातवें भाग जितना शरीर प्रमाण होता है। अगुल प्रमाण आकाश में रहनेवाले वायुकाय के पिण्डमे असख्याते जीव होते हैं। वायुकायिक जीवों की ७ लाख योनियां हैं। इन जीवों की आरम्भादि से विराधना की हो इस भव में अनन्त भवों मे तो 'मिच्छा मि दुकड देहि'।

पांचवें वनस्पतिकाय के मुख्य प्रत्येक और साधारण ऐसे दो भेद हैं। प्रत्येक वनस्पति के आम–नीम–कदम्ब–अशोक–नाग पुन्नाग–धावडी–खदिर–वड–पीपल–करं–बोर–खेजड–जाली आक–धतूर–रायण–केली–तृण-हरि-वेल–लता–पत्र–पुष्प–बीज छाल प्रमुख अनेक भेद हैं। उसका शरीर प्रमाण कुछ अधिक एक हजार योजन तक–पद्महृदादि में पैदा होनेवाले कमल आदि का होता है। उत्कृष्ट आयुष्य दशहजार वर्ष का होता है। इनकी हिंसा इस भव में अनंत भवों में की हो तो 'मिच्छा मि दुक्कडं देहि'। साधारण वनस्पतिकाय के कंद–मूल–अंकुर–नई कोंपलें काई–सेवाल–भुंइफोड–जो छत्राकार होते हैं–पांच वर्ण की फूलन–गाजर–मूला–सूरण–लहसून–प्याज–अद्रक–थुअर–कँवार पाठा–गुग्गुलि–गिलोय–मोथ–हरि हलदी–रतालु–पिंडालु प्रमुख अनेक भेद होते हैं। जघन्य उत्कृष्ट अन्तर्मुहुर्त प्रमाण आयुष्य होता है। अंगुल के असंख्यातवे भाग प्रमाण देह प्रमाण होता है। एक शरीर में अनंते जीव होते हैं। इन जीवों के चौदह लाख उत्पत्ति स्थान होते हैं। इन जीवों की छेदन भेदन आदि आरंभ करते हुए हिंसा की हो, इस भव में अनंत भवों में तो 'मिच्छा मि दुक्कडं देहि'।

## त्रसकाय.

दो इन्द्रियवाले जीवों के शंख-सीप-कौडियें-कातरे-जल के कीडे–वारिस के अलसिये–कृमि–गंडोले–चुडेली–मेहरि–काठ के

कीडे-तबोलिया नाग पैर आदि मे होनेवाले वाले इत्यादि अनेक भेद होते है। उनका उत्कृष्ट आयुष्य बारह वर्ष का होता है। अलसिये आदि दोइन्द्रिय जीवों का उत्कृष्ट देह मान बारह योजन का होता है। इनकी दो लाख योनिया होती है' आरभ आदि करते हुए इस भव मे अनत भवों मे हिंसा हुई हो तो 'मि च्छामि दुक्ड देहि'।

तीन इन्द्रीयोंवाले जीवों के चींटी-मकोडे-गदहिया-जू लिख-खटमल-कुथुए-दीमक-घुण-ईलिया-धान के कीडे-जवे गोगीडे-धीमेल-इन्द्रगोप प्रमुख अनेक भेद होते हैं। उत्कृष्ट आयुष्य ४९ दिन का होता है। देह प्रमाण उत्कृष्ट तीन कोश का कानखजूरे आदि का होता है। इनके दो लाख उत्पत्ति स्थान होते है। आरभादि करते हुए तीन इन्द्रियवाले जीवों की विराधना की हो इस भव मे अनत भवों मे तो 'मिच्छा मि दुकड देहि'।

चार इन्द्रियवाले जीवो के मक्खी-बीच्छु-कुत्त-चौंरे पतिंगे तीड-मच्छर-डास-भौंरी-कसारी-मकडी आदि के अनेक मेद होते हैं। उनका उत्कृष्ट छह महीने का आयुष्य होता है। उत्कृष्ट देहमान चार कोस तक होता है। इन के दो लाख उत्पत्ति स्थानक है। इन चतुरिन्द्रिय जीवों की आरभ आदि करते हुए हिंसा की हो इस भव में अनन्त भवों मे तो 'मिच्छा मि दुकड देहि'।

पांच इन्द्रियवाले जीवों के मुख्य चार भेद हैं। नारक देवता--तिर्यंच और मनुष्य।

रत्नप्रभा आदि सात नरक भूमियों में पाप कर्म से पैदा होने वाले नारक जीव असंख्याते होते हैं। उनका उत्कृष्ट आयुष्य तेतीस सागरोपम का और उत्कृष्ट देहमान ५०० धनुष्य का होता है। उत्पत्ति स्थान नारकों के चार लाख होते हैं। नारकीय जीवों को स्वयं नारकीय भव में या परमाधामी देव भवमें, छेदन, भेदन, विदारण, जसतपान, कुम्भीपाक पाचन आदि नानाविध कदर्थनाओं से आत्मविराधना की हो इस भव में अनन्त भवों में तो 'मिच्छा मि दुक्कडं देहि'।

स्वर्गादिकों में पैदा होने वाले देवताओं के भुवनपति व्यंतर, ज्योतिष्क और वैमानिक ऐसे चार भेद होते हैं। इनका उत्कृष्ट आयुष्य ३३ सागरोपमका होता है। उत्कृष्ट सात हाथ का देहमान होता है। देवताओं के चार लाख उत्पत्ति स्थान होते हैं। उनके दिव्य भोगों को देखकर ईर्ष्या करके मंत्र तंत्र यंत्र आकर्षणादि से उनको दुःख देने से अथवा उनके भोग साधनों का अपलाप करने से विराधना की हो इस भव या अनन्त भवों में तो 'मिच्छा मि दुक्कडं देहि'।

तिर्यंचों के जलचर, स्थलचर, खेचर, पेट से रेंगनेवाले उरपरिसर्प, भुजाओं से चलने वाले भुजपरिसर्प ऐसे मुख्य

पाच भेद होते हैं। १—जलचरों के मत्स्य कच्छप आदि अनेक भेद होते हैं। सम्मूर्च्छिम और गर्भज जलचरों का उत्कृष्ट पूर्वकोटि वर्ष का आयुष्य होता है। स्वयंभुरमण समुद्र मे पैदा होने वाले जलचरो का उत्कृष्ट देहमान एक हजार योजन तक का होता है। २—स्थलचरों के शेर, बाघ, चीते, अष्टापद, हाथी, घोडे, ऊंट, बैल, गधे, गाएं, भेंस, बकरी, हिरण, रोझ, सुस्से, सूअर, रींछ, नीलगाय, कुत्ते, गीदड आदि अनेक भेद होते हैं। अकर्मभूमि मे पैदा होने वाले मनुष्य का उत्कृष्ट तीन पल्योम का आयुष्य होता है। शरीर प्रमाण तीन कोश का होता है। दूसरों का उत्कृष्ट आयुष्य पूर्वकोटिवर्ष का और देहमान छह कोश का होता है। ३—खेचरों के हस, बगुले, सारस, बाज, चील, गीध, कौए, उल्लु, कमेडी, चिडिया, नीलकण्ठ, चाम, तोता आदि अनेक भेद होते हैं। उनका उत्कृष्ट आयुष्य पल्योपम के असख्यातवें भाग मे होता है और देहमान दो धनुष्य से नव धनुष्य तक यानि धनुष्पृथकत्व होता है। ४—पेट से रेंगने वाले उरपरिसर्पों के अजगर, काले भयकर साप आदि अनेक भेद होते हैं। उनका पूर्वकोटि का उत्कृष्ट आयु होता है और एक हजार योजन का देह प्रमाण। ५-भुजा से चलनेवाले भुजपरिसर्पों के गोह तोलिये गिरगिट गिलोरी बामणी प्रमुख अनेक भेद होते हैं। उनका उत्कृष्ट आयु पूर्व कोटि वर्ष का होता है। दो कोशसे नव कोश तक अर्थात् कोश पृथक्त्व उत्कृष्ट शरीर प्रमाण होता है। इन तिर्यंचों के

४ लाख उत्पति स्थान होते हैं। इन के छेदन भेदन-कदर्थन अंगों के काटने-नाक छेदन-खसीकरण-दागना-अधिक भार का आरोपण-कर्कश घात करण-चारा पानी का अंतराय आदि इस भव में अनंत भवो में किया हो तो 'मिच्छा मि दुक्कडं देहि'।

मनुष्यों के ४५ लाख योजन प्रमाण मनुष्य क्षेत्र में ५ भरत ५-ऐरवत ५-महाविदेह इन पनरह कर्म भूमि-क्षेत्रों में, तीस अकर्म भूमि क्षेत्रों में, ५६ अंतर्द्वीपों में, कुल १०१ भेद होते हैं। वे गर्भज के पर्याप्ता और अपर्याप्ता, और सम्मूर्छिम अपर्याप्ता ऐसे ३०३ भेद होते हैं। वे आर्य, अनार्य, ब्राह्मण-वैश्य-शूद्र-राजा-रंक-दृष्ट-अदृष्ट-ज्ञात-अज्ञात-श्रुत-अश्रुत-स्वजन-परजन-मित्र-शत्रु-प्रत्यक्ष परोक्ष आदि अनेक भेद होते हैं। उनमें युगलियों के उत्कृष्ट तीन पल्योपमका आयुष्य और तीन कोश का शरीर प्रमाण होता है। दूसरे मनुष्यों के उत्कृष्ट पूर्व कोटि वर्ष का आयुष्य और ५०० धनुष्य का देह मान होता है। मनुष्यों की चौदह लाख योनियां होती हैं। उनी की विराधना इस भवमें अनंत भवोंमें की हो तो 'मिच्छा मि दुक्कडं देहि'।

उनमें भी विशेष कर के माता-पिता-भाई-बहिन-पुत्र-स्त्री मित्र-शत्रु-पुत्रवधु-बेटी-सासू-सुसरा-जेठानी-देरानी-काका-काकी-मासा-मासी-भूआ-भूडा-(फूफा)-साला-साली-पोता-पोती-दोहिता-दोहिती-गोती भाईबन्ध-संबंधी-ग्राहक अडौसी पडौसी प्रमुख मनुष्यों के साथ कलह कलेश लड़ाई झगड़े किये हों इस भव में पर भव में तो 'मिच्छा मि दुक्कडं देहि'।

## दुष्कृतों की गर्हा

—उसमे, अरिहंत भगवान के मूल मंदिर मे पान खाना, भोजन करना, पानी पीना, जूआ खेलना, पिसाब टट्टी करना, सोना, स्त्री संभोग करना, संभोग समय के वस्त्रादि पहिने रखना, जूते पहिनना आदि दश महा आशातनायें की हो तो 'मिच्छा मि दुक्कडं देहि'।

कुतीर्थ-मिथ्यात्व को फैलाया हो, कुदेव कुगुरु की सेवा की हो, श्रीवीतरागमार्ग का अपलाप किया हो, ज्ञानदाता गुरु का अपलाप किया हो, स्थापनाचार्यजी की पडिलेहणा भूलाई हो, गठसी मूठसी नवकारसी प्रमुख पच्चक्खाण तोडा हो, रात्री भोजन किया हो, उत्सूत्र की प्ररूपणा की हो, छंद-अलंकार-ज्योतिष-वैद्यक-नाटक-कामशास्त्र कुशास्त्र अयोग्य व्यक्तियों को सिखाये हो, श्री जिन मन्दिर को गिराया हो, श्री जिन प्रतिमा को खंडित की हो, श्री जिन प्रतिमा का उत्थापन किया हो, देवपूजा संबंधी छोटे मोटे कलश घडे चंदन घिसने का चकलोटा-चंदन कुंडी धोती-उत्तरासन आदि उपकरणों को अपने घर के काम में लगाये हो, देव द्रव्य का, गुरु द्रव्य का भक्षण किया हो, गुरुओं की पुस्तकें बेच खाई हों। पाप कुटुंब का पोषण किया हो, अछाये में प्रतिक्रमण किया हो, रेंट-खेत कूए तलाव आदि आरंभ किये हो, इष्ट वियोगमें रुदन किया हो, फांसी देकर किसी का गला काटा हो तो 'मिच्छा मि दुक्कड देहि'।

## अनंतभव कृत पापों की गर्हा.

कसाई के भवमें गाय भैंस बकरे आदि मारे हों, चीडिमार के भवमें चीडियां मारी हों, धीवर के भवमें मछलियां मारी हो, शिकारी के भव में हिरण मारे हों, कुम्हार के भव में ईंट निवाह भांड निवाह पकाये हों, तेली के भव में सजीव तिल सरसों आदि को पीलवाये हो, सुथार के भव में पेड़ों को काटे हों, माली के भव में नाना प्रकार की वनस्पति को बोई हों, काटी हो, वेची हो, भड़भुंजे के भव में गेहूं-मूंग-चने आदि भुंजवाये हों, लोहार के भव में अग्नि का आरंभ किया हो, खाने खुदवाई हों, कृषक भव में खेत में हल चलाया हो, निदान किया हो, धान्य का लवण किया हो, भार वाहक के भव में ऊंट-बैल-गधे आदि जीवों पर अधिक भार लदाया हो, खस्सी की हो, कोडे मारे हों, ताजने आदि से पीडा पैदा की हो, मारे हों, भील के भव में संघ लूटे हो, राहगिरों को सताये हों, कोली-मैणों के भव में जंगल जलाये हों, कोटवाल के भव में छेदन-भेदन-ताडना-तर्जना आदि से मनुष्यों का कदर्थन करवाया हो, काजी मुल्लों के भव में चीडियां आदि मारी हो, सांप विच्छु आदि के भव में मनुष्यादि को काटा हो, जहर चड़ाने से प्राणयुक्त किये हो, पीडित किये हो, बिल्ली के भव में चूहे आदि का भक्षण किया हो, इस भव में पर भव में किसी को जहर दिया हो, सौत के उपर उस के बेटोंके उपर द्रोह चिंतन

किया हो, अपने पराये गर्भ गलाये हो, अनछाना पानी गिराया हो, शील व्रत को लेकर तोडा हो इस भव मे पर भव मे श्रावकों के साधुओं के व्रतों को महाव्रतों को लेकर तोडे हो, साधु साध्वी साधर्मियों की निंदा की हो, और भी दाई दूती कर्म किया हो, खडन दलन रसोई लीपना आदि करके कोई पाप किया हो इस भव मे पर भव मे तो 'मिच्छा मि दुक्कड देहि'।

## सुकृत की अनुमोदना

जिणभवण बिंब पुत्थय, सघ-सरूवाइ सत्त खेत्ताई।
जिण्णुद्वारो पोसह-साला साहारण चेव ॥ १ ॥

इस भव में पर भव में श्री वीतराग भगवान का मन्दिर बनाया हो, श्री वीतराग भगवान की रत्न मूंगे-सुवर्ण-पीत्तल पाषाण आदि से प्रतिमायें बनवाई हो, सूत्र सिद्धान्त का पुस्तकें लिखवा कर साधुओं को बाचना के लिये दी हो, साधु-साध्वियों के लिये शुद्ध, एषणीय, अशन पान-खादिम स्वादिम वस्त्र-पात्र-पीठ फलक औषध भेषज्य आदि भक्ति पूर्वक दिये हो, साधर्मिकों की भोजन से वस्त्रों से भक्ति की हो, जीर्णोद्धार किये हो, पौषधशालायें बनवाइ हो, साधारण द्रव्य बढाया हो, आचार्य-उपाध्याय-वाचक आदि पद-प्रतिष्ठा महोत्सव किये हो, श्रीशत्रुंजय गिरिनार आबू अष्टापद-सम्मेतशिखर-राणकपुर-जेसलमेर-स्थभणपार्श्वनाथ गोडीपार्श्वनाथ-सखेश्वरपार्श्वनाथ सौरीपुर

हस्तिनापुर फलोदी प्रमुख तीर्थों की यात्रायें की हो उसके पुण्य किये हो उसकी अनुमोदना करो ।

पूर्व भव में पृथ्वीकाय होकर वीतरागप्रतिमा रूप से, अप्काय होकर तीर्थंकरों के स्नात्राभिषेक में, अग्निकाय होकर धूप खेने के निमित्त, वायु होकर गरमी से पीडित जिन साधुओं को शीतलताके लिये, वनस्पति काय होकर फूल फल आदि कों से भगवान की पूजा में, त्रस भव में शंख होकर जिन मंदिरों में मंगलध्वनि के उपयोग में, आये हो तो इस पुण्य की अनुमोदना करो ।

श्रीपर्यूषणा पर्व में श्रीकल्पसूत्र पुस्तकजी लिया हो, पढा हो, सुना हो पर्यूषण पर्व में पौषध करने वालों को जिमाये हो, साधर्मिवात्सल्य किया हो, सुपात्र में दान दिया हो, शीलव्रत का पालन किया हो कल्याणक एकादशी-पंचमी-अष्टमी-एकादशी-पाखी आदि पर्वतिथियों में उपवास आदि तप किया हो, उपधान-समवसरण प्रमुख तप किया हो, उन किये हुए तप का उद्यापन किया हो, साधर्मिकों के लिये जो कोई अच्छा उपकारी काम किया हो, धर्मध्यान किया हो और जो कोई पुण्य कृत्य किये हो इस भव में पर भव में उन सब की अनुमोदना करो । फिर भी अपनी शक्ति के अनुसार सात क्षेत्रों में धन व्यय करो । आरंभ आदि का नियम पनरह दिन के लिये महीने भरके लिये या यावज्जीवन के लिये करो ।

॥ इति ॐ शांति ॥

सर्व मंगल मांगल्यं, सर्वकल्याणकारणम्
प्रधानं सर्वधर्माणां, जैनं जयति शासनम् ॥

## प्रशस्ति श्लोक

आराधनासुगमसंस्कृतवार्तिकाभ्यां,
चक्रे कृतात्मसमयसुन्दर आदरेण ।
उच्चाभिधाननगरे, महिमासमुद्र-
शिष्याग्रहेण मुनिवेदतुरंगचन्द्रवर्षे ।

अर्थात्—उच्चानगर में १६६७ वर्ष में अपने शिष्य महिमा समुद्र के आग्रह से सरल संस्कृत वार्तिक में श्रीसमयसुन्दरोपाध्यायजी ने इस आराधना को बनाई ।

वेदनारदनवेन्दु-वर्षे नागपुरे वरे ।
अलेख्याराधनार्थोऽयं, जिनकृपाचन्द्रसूरिणा ॥ १ ॥

आराधना समाप्ता ।